**अनुभाव हैं। करुण रस में स्वाप, अपस्मार, दैन्य, आधि, मरण, आलस्य, सम्भ्रम, विषाद, जड़ता, उन्माद, चिन्ता आदि व्यभिचारी भाव पाये जाते हैं।**

इष्ट बान्धव आदि के नाश से, या अनिष्ट, कैद आदि, की प्राप्ति होने से शोक का परिपोष करुण होता है। इसमें उसमें निःश्वासादि अनुभाव तथा स्वाप, अपस्मार आदि व्यभिचारी भाव पाये जाते हैं।

इष्टनाशात्करुणो यथा कुमारसंभवे—

'अयि जीवितनाथ जीवसीत्यभिधायोत्थितया तया पुरः।
ददृशे पुरुषाकृति क्षितौ हरकोपानलभस्म केवलम्॥'

इत्यादि रतिप्रलापः। अनिष्टावाप्तेः सागरिकाया बन्धनाद्यथा रत्नावल्याम्।

इष्टनाश से उत्पन्न करुण जैसे कुमारसम्भव के रतिविलाप में—

'हे स्वामी, हे प्राणनाथ, तुम जीवित तो हो न,' इस तरह चिल्ला कर खड़ी हुई रति ने जब सामने देखा, तो महादेव के क्रोधरूपी अग्नि से जलाई हुई पुरुष के आकार वाली भस्म को ही पृथ्वी पर पड़ा पाया, उसकी केवल राख भर दिखाई पड़ी।

अनिष्ट प्राप्ति से, जैसे रत्नावली नाटिका में सागरिका के कैद हो जाने से।

**प्रीतिभक्त्यादयो भावा मृगयाक्षादयो रसाः।**
**हर्षोत्साहादिषु स्पष्टमन्तर्भावान्न कीर्तिताः॥ ८३॥**

स्पष्टम्।

**षट्त्रिंशद्भूषणादीनि सामादीन्येकविंशतिः।**
**लक्ष्यसंध्यन्तराख्यानि सालङ्कारेषु तेषु च॥ ८४॥**

'विभूषणं चाक्षरसंहतिश्च शोभाभिमानौ गुणकीर्तनं च' इत्येवमादीनि षट्त्रिंशत् (विभूषणादीनि) काव्यलक्षणानि 'साम भेदः प्रदानं च' इत्येवमादीनि संध्यन्तराण्येकविंशतिरुपमादिष्वलङ्कारेषु हर्षोत्साहादिषु चान्तर्भावान्न पृथगुक्तानि।

॥ इति धनञ्जयकृतदशरूपकस्य चतुर्थः प्रकाशः समाप्तः॥



**कुछ लोग प्रीति, भक्ति आदि को स्थायी भाव मानते हैं तथा मृगया, जुआं आदि को रस मानते हैं। इनका समावेश हर्ष, उत्साह आदि स्थायी भावों में हो ही जाता है। अतः इनका पृथक् विवेचन करना ठीक नहीं समझा गया है।**

**काव्य के ३६ भूषणों; २१ प्रकार के साम, भेद आदि सन्ध्यन्तरों आदि का भी अलग से विवेचन तथा लक्षण नहीं किया गया है। इसका कारण यह है कि अलङ्कारयुक्त हर्षोत्साहादि भावों में ही इनका भी समावेश हो जाता है।**

'भूषण, अक्षरसंहति, शोभा, अभिमान, गुणकीर्तन' आदि ३६ विभूषण, जो कि काव्य-लक्षण भी कहलाते हैं; तथा 'साम, भेद, प्रदान' आदि २१ सन्ध्यन्तर; इन दोनों का अन्तर्भाव

---

१. 'लक्ष्मसन्ध्यन्तराख्यानि' इत्यपि पाठः।

उपमादि अलङ्कारों में तथा हर्षोत्साह आदि भावों में हो जाता है। इसलिए इनका वर्णन अलग से नहीं किया गया है।

रम्यं जुगुप्सितमुदारमथापि नीच-
मुग्रं प्रसादि गहनं विकृतं च वस्तु।
यद्वाप्यवस्तु कविभावकभाव्यमानं
तन्नास्ति यन्न रसभावमुपैति लोके ॥ ८५ ॥

विष्णोः सुतेनापि धनञ्जयेन विद्वन्मनोरागनिबन्धहेतुः।
आविष्कृतं मुञ्जमहीशगोष्ठीवैदग्ध्यभाजा दशरूपमेतत् ॥ ८६ ॥

सुन्दर या घृणित, उदार या नीच, उग्र या प्रसन्न, गम्भीर या विकृत, किसी भी ढङ्ग की ऐसी कोई भी वस्तु इस संसार में नहीं है, जिसे कवि की भावना प्राप्त होने पर, वह रस तथा भाव को प्राप्त न हो सके।

मुञ्जराज की सभा में कुशलता को प्राप्त करने वाले, विष्णु के पुत्र, धनञ्जय ने, पण्डितों के मन को प्रसन्नता व प्रेम से निबद्ध करने वाले, इस दशरूप को आविष्कृत किया।

चतुर्थः प्रकाशः समाप्तः

यं प्रासूत पतिव्रता व्रतयुतं चीसीति नाम्नी मुदा,
तीव्रज्ञाननिधेः शिवोपपदभाग्दत्ताद् द्विजेष्वग्रिमात्।
भोलाशङ्करनामकेन विदुषा सन्नाट्यशास्त्रे नवा,
व्याख्या श्रीदशरूपकस्य रचिता, विद्वन्मुदे जायताम् ॥

मुखचन्द्रगगनयने (२०११) वर्षे काश्यां च कार्तिके मासि।
दर्शे दीपावल्यां सैषा पूर्तिं गता व्याख्या ॥

समाप्तोऽयं ग्रन्थः।

---

# श्लोकानामनुक्रमणिका ।